पास में रहने वाले का सुदूर दुर्गम निर्वासन से पार पाया जा सकता है।

मेघदूत काव्य ने रवीन्द्र के मन में एक ओर अतीत की चाह भर दी तो दूसरी ओर वर्षा ऋतु में अतलस्पर्शी विरह का आस्वाद दिलाया और अपूर्ण का पूर्ण को पाने के लिए यात्रा का संकेत दिया और विरह में ही प्रेम के चरम रूप के आविष्कार की प्रेरणा जुटाई। बुद्धदेव बसु के अनुसार एक परम कृत्रिम आदर्श में आबद्ध रहते हुए भी कालिदास की प्रतिभा अपने को प्रमाणित करती है परन्तु पारिपार्श्विक दृश्यावलियों का वर्णन ही उनका प्रमुख उद्देश्य रहा है। यक्ष के विरह का वर्णन उनका लक्ष्य नहीं था कि यह कैसा विरह है यक्ष का जिसमें तन्मयता नहीं - दूत को जल्दी जाने के लिए न कहकर स्थान-स्थान पर विश्राम के लिए कहता है। इसका उत्तर रवीन्द्रनाथ ने दिया है। उनका कहना है कि विरह की व्यग्रता में भी कवि ने रास्ते को संक्षिप्त नहीं किया। पाठक के चित्त को कवि ने विरह के वेग से बाहर निकाला है और पथ के सौन्दर्य से मंथर बना दिया है। दरअसल बुद्धदेव वसु की दृष्टि में काम और यौन विवरण की बहुमुखिता से ही यह काव्य महान् बना है। कदाचित् इसी कारण वे इस काव्य को संपूर्णता में ग्रहण नहीं कर पाये हैं। बुद्धदेव बाबू का मानस रोमांटिक है। प्रत्येक चित्रकल्प (imagery) तथा प्रतीक (symbol) में वे एक चित्र-रचना और दूसरी ओर एक गहरे रहस्य को ढूंढते हैं। परन्तु रहस्य की अस्पष्टता उन्हें मेघदूत में दिखाई नहीं पड़ती - सब कुछ प्रत्याशित और संभव पर लगता है। विस्मय का आघात नहीं है कहीं। उदाहरण दिया है–

**हस्ते लीलाकमलमलके बालकुन्दानुविद्धं**
**नीता लोध्रप्रसवरजसा पाण्डुतामानने श्रीः।**
**चूडापाशे नवकुरबकं चारु कर्णे शिरीषं।।**
**सीमन्ते च त्वदुपगमजं यत्र नीपं वधूनाम्।।**

यह कारण समझ में नहीं आता कि बुद्धदेव बाबू विश्व विख्यात शिल्पी बति-चेल्लि की वीनस में शुद्ध नग्नता का चरम सौन्दर्य देखते हैं - विशुद्ध देह का सौन्दर्य। फिर् फूल से शृंगारित नारी के सौन्दर्य की स्वाभाविकता में वे रहस्य क्यों ढूंढते हैं। कहते हैं इमसें कोई रहस्य नहीं। यह शृंगार प्रत्येक नारी के लिए बिल्कुल स्वाभाविक है। वीनस की नग्नता या फिर लीलाकमल हाथ में लिए यक्ष नारी। क्लासिकी सौन्दर्य की range इतनी व्यापक होती है कि उसको किसी घेरे में बाँधना मुश्किल है। महादेव के वर्णन को ले लीजिए, अलका का उद्यान उसके ललाट-ज्योत्स्ना में प्रक्षालित है और उज्जयिनी के मंदिर में वे अरण्य की तरह दोनों बाहुओं को ऊँचा कर नृत्य करते हैं:–

**पश्चादुच्चैर्भुजतरुवनं मण्डलेनाभिलीनः। (पू. मेघ, ४०)**

एक ही विश्व के स्वरूप के वर्णन में कितनी व्यापकता है। अरण्य की रहस्यात्मकता है कि फिर ज्योत्स्ना की आलोक-अंधेरी में माया-कूहेलिका की आच्छन्नता। बुद्धदेव बाबू का फ्रेमवर्क विलायती है। हमारे यहाँ क्लासिकी और रोमांटिक का कोई अंतर नहीं - यहाँ कवि दो प्रकार के हुए हैं, मेघदूत के कवि जो किसी एक व्यक्ति के विरह को निखिल विश्व के विरह में बदल लेते हैं और रामायण-महाभारत के कवि जो एक जाति के हृत्स्पन्दन को काल और कालातीत की व्यापकता में स्वर देते हैं। इनमें कहीं क्लासिकल और रोमांटिक का स्पष्ट अंतर नहीं है। आधार क्लासिकल है और उसका स्वर कभी रोमांटिक मानस को रूपायित करता है तो कभी क्लासिकल व्यापकता का प्रसार। इसीलिए मेघदूत की स्पष्टता में कुछ उद्वृत्त रह जाता है जो बिजली की कौंध की तरह अर्थ को विस्तार देता है - अति दूर की अतीत स्मृति अवचेतना को उद्वेलित करती है। उदाहरणतया वायु की गति के कम्पन से कवरीपाश से मन्दार पुष्प गिर जाता है - गत्युत्कम्पादलकपतितैर्यत्र मंदारपुष्पैः (उ. मेघ, 11) - इस एक वाक्य से अचानक अवचेतन स्मृति जाग उठती है। प्रश्न तब यह नहीं उठता कि यह रोमांटिक संवेदना है या क्लासिकी अर्थवत्ता से प्रोज्ज्वल। तब इस जैसे वाक्यों के सहारे हमारी यात्रा शुरू होती है - चेतन से अवचेतन की ओर-यथार्थ से स्वप्न की ओर - वास्तव से परावास्तव की ओर। और तब रवीन्द्र लिखते हैं - दूर बहुत दूर स्वप्न में मैंने उज्जयिनी की यात्री की थी मिलने अपनी प्रियतम से - मुझे देखकर प्रियतमा ने हाथ से धीरे धीरे दीया उतारकर नीचे रख दिया और मेरे सामने आयी, मेरे हाथ पर हाथ रख कर उसने नीरव आँखों से पूछा, हे प्रिये, अच्छे तो हो? यक्ष ने भी यही प्रश्न पूछा था - अव्यापन्नः कुशलमवले पृच्छति त्वां वियुक्तः। (उ. मेघ, 43) बुद्धदेव बाबू को यह प्रश्न नीतिज्ञ जड़वादी का लगता है और रवीन्द्र के प्रश्न में जन्म-जन्मान्तर की वेदना ध्वनित दिखाई पड़ती है। बात ऐसी नहीं और फिर इस वाक्य के बारे में बुद्धदेव बाबू क्या कहेंगे?

'कच्चित् सौम्य व्यवसितमिदं बन्धुकृत्यं त्वया मे' (उ. मेघ, 57), हे सौम्य, तुम मेरे मित्र बनोगे? इस विनती में कितनी तीव्रती है, कितनी गहराई है और साथ ही कितनी वेदना है, क्योंकि अन्ततः इसका कहीं पता नहीं कि यक्ष की प्रार्थना को मेघ स्वीकार करेगा या नहीं। क्योंकि मेघ तो निरुत्तर है? क्या विडम्बना है कि इस निरुत्तरता को यक्ष स्वीकृति मान लेता है। इसीलिए तो रवीन्द्र का प्रश्न है, यक्ष किसने तुम्हें आश्वासन दिया कि एक दिन शरत्-पूर्णिमा रात्रि में चिरमिलन होगा - तुम्हें तो चेतन-अचेतन में फ़र्क का कोई पता नहीं, क्या

मालूम यदि तुम सत्य और कल्पना में अंतर भुला बैठे हो। यक्ष नीतिज्ञ जड़वादी नहीं है। वह भी जानता है कि अंधकारमयी रजनी में चिर विरह को भोगना ही प्रेम की चरम तृप्ति है। और रवीन्द्र की प्रियतमा का दीया तेज हवा में पता नहीं कब बुझ जाता है। अंधकारमयी रजनी में उज्जयिनी सुप्त एकाकार हो जाती है और शिप्रानदी के किनारे शिव के मंदिर में आरती समाप्त होती है - अंधकार में अनादि विरह मेघदूत के अनन्त गौरव को फिर एकदम प्रकट करता है - विरह वेदना की एक ध्वनिमय अतृप्ति नहीं वरन् उस वेदना की रससिक्त प्रगाढ़ता में प्रेम की व्यापकता का आस्वाद कर पाते हैं, बस।

# बौद्ध-न्याय में दूषण और दूषणाभास-विवेचन

लक्ष्मी मोर

बौद्धन्यायपरम्परायां प्रमाणसमुच्चयः प्राधान्यमावहति। एतस्य मूलं नोपलभ्यते, प्रत्यक्षपरिच्छेदमात्रं प्रतिसंस्कृतं समुपलभ्यतेऽद्य। तथैव दिङ्नागप्रणीतत्वेन प्रथतेऽपरो न्यायग्रन्थो न्यायप्रवेशसूत्रम्। एतस्य बौद्धसिद्धान्तदृष्ट्या तत्परम्परायां महत्त्वपूर्णं स्थानं वर्तते। तत्र दूषणं दूषणाभासं च विचारयति लेखिकात्र। पक्षदूषणं–तस्य नव प्रभेदाः, हेतुदूषणं–तस्य त्रयः प्रभेदाः, दृष्टान्तदूषणं-तस्य प्रभेदद्वयम्, एवं दूषणाभासाश्चात्र विचार्यन्ते।

भारतीय न्याय-विद्या (Indian Logic) में बौद्ध-न्याय का प्रमुख स्थान है। बौद्ध-न्याय का विकास प्रसिद्ध बौद्धाचार्य दिङ्नाग के आविर्भाव से माना जाता है, यद्यपि इसका सूत्रपात बौद्ध-दर्शन के प्रारम्भिक ग्रन्थों में हो चुका था। दिङ्नाग के नाम से एकाधिक रचनाओं का उल्लेख मिलता है।[1] जिनमें **प्रमाण-समुच्चय** बौद्ध-न्याय की दृष्टि से सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण स्वीकार किया गया है। वह भी अपने मूल रूप में आज उपलब्ध नहीं है।[2] उसके केवल प्रत्यक्ष परिच्छेद का तिब्बती भाषा से प्रतिसंस्कृत रूप प्राप्त होता है।[3] इसके अतिरिक्त 'न्यायप्रवेश सूत्र' नामक ग्रन्थ भी आचार्य दिङ्नाग की ही रचना माना जाता है, यद्यपि विद्वानों में मतभेद है कि यह दिङ्नाग की रचना है या उनके शिष्य शङ्करस्वामी की[4] रचना। यह दोनों विद्वानों में से किसी की भी रचना रही हो, किन्तु बौद्ध-न्याय के सिद्धान्तों की दृष्टि से निर्विवाद रूप से यह एक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है।

न्यायप्रवेश ग्रन्थ की प्रथम कारिका से ज्ञात होता है कि संविद् (ज्ञान) के दो प्रकार हैं–(1) आत्मसंविद्, (2) परसंविद्। 'आत्मसंविद्' से तात्पर्य है–आत्मावबोध के लिए ज्ञान प्राप्त करना। इसके साधन प्रत्यक्ष, प्रत्यक्षाभास तथा अनुमान एवं अनुमानाभास हैं। 'परसंविद्' से तात्पर्य है–स्वयं प्राप्त किए गए ज्ञान को दूसरे तक पहुंचाना। 'परसंविद्' अर्थात् परप्रत्यायन (परावबोध) के लिए

कारिका में साधन, साधनाभास तथा दूषण, दूषणाभासों का उल्लेख किया गया है।[5] प्रस्तुत शोध-पत्र का विषय उनमें से केवल दूषण और दूषणाभासों का विवेचन करना है।

**(1) 'दूषण' शब्द से तात्पर्य और उसके भेद :**

'दूषण' शब्द की व्युत्पत्ति दूष + णिच् + ल्युट्--इस प्रकार की गई है। जिसका अर्थ है--अपवाद, अपकीर्ति और दोष-कथन।[6] 'दूषण' शब्द का अर्थ स्पष्ट करते हुए ग्रन्थकार ने कहा है **'साधनदोषोद्‌भावनानि दूषणानि'**[7] अर्थात् साधन-दोषों का उद्‌भावन-प्रकाशन-शब्दों द्वारा कथन करना ही दूषण कहलाता है। पक्ष, हेतु और दृष्टान्त पर प्रकाशन के साधान बताये गए हैं और उनमें 'न्यूनत्व' अथवा 'अशुद्धि' का बोध कराना 'साधन-दोष' कहलाता है।[8]

धर्मकीर्ति ने भी 'दूषण' को 'दूषणा' संज्ञा देते हुए परिभाषित किया है--**दूषणा न्यूनतायुक्तिः**[9] अर्थात् साधनों में न्यूनता आदि का कथन ही दूषणा है। धर्मोत्तर ने इसका अर्थ स्पष्ट करते हुए कहा है--न्यूनता अर्थात् हेतु आदि के असामर्थ्य का (शब्दों द्वारा) कथन करना 'दूषणा' है।[10] इसको इस प्रकार भी कह सकते हैं कि जो **'पक्षाभास'** इत्यादि साधन के दोष होते हैं, उनको शब्दों द्वारा दूसरे के प्रति प्रकट करना 'दूषणा' कहलाता है।

न्यायबिन्दु टीका में शंका उठाई गई है कि न्यूनता (दूषण) इत्यादि तो वादी के कथन से विपरीत अर्थ की सिद्धि करने वाले नहीं होते, फिर वे दूषण कैसे हैं? साथ ही वहाँ इसका उत्तर भी दिया गया है कि उस न्यूनता आदि के कथन से दूसरे (प्रतिपक्षी) की अभीष्ट सिद्धि रुक जाती है,[11] यद्यपि ये वादी के विपरीत अर्थ को सिद्ध नहीं करते, अतः वे दूषण ही हैं।

इस प्रकार स्पष्ट है कि साधन अर्थात् पक्ष, हेतु और दृष्टान्त में दोषों का उद्‌भावन अर्थात् शब्दतः कथन करना 'दूषण' है। 'दूषण' के भी मुख्यः तीन भेद हैं पक्ष-दूषण, हेतु-दूषण और दृष्टान्त-दूषण। न्यायप्रवेश में इनका विवेचन करते समय इनके उपभेद भी दिखाए गये हैं, जिनका संक्षिप्त विवरण निम्न प्रकार है--

**1.1 पक्षदूषण :**

'पक्ष' के दोषों का उद्‌भावन अर्थात् कथन ही 'पक्ष-दूषण' कहलाता है। यह नौ प्रकार का है--

### 1.1.1 प्रत्यक्षविरुद्धपक्ष-दूषण :

अनुमान-वाक्य में जो 'पक्ष' प्रत्यक्ष रूप से प्रसिद्ध (ज्ञात) धर्म के विरुद्ध धर्म वाला कथन किया जाये वह प्रत्यक्षविरुद्ध प्रत्यक्षाभास कहलाता है।[12] प्रतिवादी द्वारा शब्दतः इस पक्षाभास का कथन करना ही 'प्रत्यक्षविरुद्ध-पक्ष-दूषण' कहलाता है। यथा **'अश्रावणः शब्द इति'**।[13] अर्थात् शब्द अश्रावण है। यह 'प्रत्यक्षविरुद्ध-पक्षदूषण' का उदाहरण है। शब्द-रूप पक्ष सभी को श्रवण रूप में ज्ञात है, लेकिन यहां उसे उससे विरुद्ध अश्रवण कहा गया है जो स्पष्टतः ही प्रत्यक्ष का विरोधी है।[14]

### 1.1.2 अनुमानविरुद्ध-पक्षदूषण :

जो 'पक्ष' अनुमान प्रमाण के विरुद्ध हो वह अनुमानविरुद्ध पक्षाभास कहलाता है। इस पक्ष-दोष का कथन करने के कारण इसे 'अनुमानविरुद्ध-पक्ष-दूषण' कहा गया है। यथा-**'नित्यो घट इति'**[15] यहाँ घट धर्मी (पक्ष) है तथा नित्यता साध्य-धर्म है इस धर्म का धर्मी घट में होना स्वीकृत-अनुमान के विरुद्ध है क्योंकि स्वीकृत अनुमान है 'घट अनित्य है, कारणों से उत्पन्न होने के कारण, प्रदीप के समान"[16] यह 'अनमानविरुद्ध-पक्षदूषण' का उदाहरण है।

### 1.1.3 आगमविरुद्ध-पक्षदूषण :

'जो पक्ष' आगम प्रमाण के विरुद्ध हो वह 'आगमविरुद्ध-पक्षदूषण कहलाता है। यथा **'वैशेषिकस्य नित्यः शब्द इति"**[17] अर्थात् यदि कोई वैशेषिक **'शब्दो वै नित्यः'** ऐसा साध्यरूप से स्वीकार करे तो उसके लिए यह आगमविरुद्ध पक्षाभास होगा, क्योंकि वैशेषिक मत में शब्द की अनित्यता ही प्रसिद्ध है।[18] इसका अर्थात् आगमविरुद्ध पक्ष का कथन करना ही 'आगमविरुद्ध-पक्षदूषण' है।

### 1.1.4 लोकविरुद्ध-पक्षदूषण :

जो पक्ष लौकिक व्यवहार के विरुद्ध हो वह लोकविरुद्ध पक्षाभास कहलाता है। यथा-**'शुचि नरशिरः कपालं प्राण्यङ्गत्वात् शङ्खशुक्तिवदिति"**[19] अर्थात् 'मृत-मनुष्य का कपाल पवित्र है, प्राणी का अंग होने के कारण, शङ्खशुक्ति के समान।' परन्तु लोक में मृत मनुष्य के कपाल की पवित्रता को अस्वीकार किया गया है।[20] अतः यह 'लोकविरुद्ध-पक्षदूषण' का उदाहरण है।

### 1.1.5 स्ववचनविरुद्ध-पक्षदूषण :

अपने ही वचन के विरुद्ध पक्ष के होने पर 'स्ववचनविरुद्ध-पक्षाभास' कहलाता है। यथा-'माता मे वन्ध्येति,'[21] यह कथन वक्ता के अपने ही वचन के विरुद्ध है, क्योंकि यदि वह पुत्र है तो माता बन्ध्या हो ही नहीं सकती। अर्थात् वन्ध्या माता कैसे हो सकती है?[22] अतः यह 'स्ववचनविरुद्ध-पक्षाभास' है। इसका शब्दतः कथन ही 'स्ववचनविरुद्ध पक्षदूषण' है।

### 1.1.6 अप्रसिद्धविशेषण-पक्षदूषण:

यदि वादी द्वारा प्रयुक्त पक्ष का विशेषण प्रतिवादी की अस्वीकृत हो तो वह 'अप्रसिद्धविशेषण पक्षाभास' कहलाता है। जैसे यदि बौद्ध सांख्यमतावलम्बी के प्रति कहे कि '**'विनाशी शब्दः'**।[23] तो यह ठीक न होगा क्योंकि सांख्य के मत में कुछ भी विनाशी नहीं है,[24] शब्द भी नहीं। अतः यह 'अप्रसिद्ध-विशेषण-पक्षदूषण' का उदाहरण है।

### 1.1.7 अप्रसिद्ध विशेष्य-पक्षदूषण :

यदि वादी द्वारा प्रयुक्त पक्ष का विशेष्य प्रतिवादी को अस्वीकृत हो तो वह 'अप्रसिद्धविशेष्य-पक्षाभास' कहलाता है। जैसे यदि सांख्य, बौद्धमतावलम्बी के प्रति कहे कि **'चेतन आत्मेति'**[25] तो यह ठीक न होगा क्योंकि बौद्धों के मत में आत्मा चेतन नहीं है, बौद्ध आत्मा की सत्ता को स्वीकार नहीं करते।[26] अतः यह 'अप्रसिद्ध विशेष्य-पक्षदूषण' हुआ।

### 1.1.8 अप्रसिद्धोभय-पक्षदूषण :

जब वादी द्वारा प्रयुक्त वाक्य में विशेषण और विशेष्य दोनों ही प्रतिवादी को स्वीकार्य न हों तो वह 'अप्रसिद्धोभय-पक्षाभास' कहलाता है। जैसे-यदि वैशेषिकमतावलम्बी किसी बौद्ध के प्रति कहे 'सुखादिसमवायिकारणमात्मेति'[27] अर्थात् सुखादि का समवायिकारण आत्मा है, तो यह ठीक न होगा। क्योंकि बौद्ध को न चेतन आत्मा और न समावायिकारण ही स्वीकार्य है।[28] अतः यह 'अप्रसिद्धोभयो-पक्षाभास' का उदाहरण है। इसका कथन करना ही 'अप्रसिद्धोभयो-पक्षदूषण' कहलाता है।

### 1.1.9 प्रसिद्धसम्बन्ध-पक्षदूषण :

जहां वादी ऐसे धर्म-धर्मी सम्बन्ध का कथन करे जो प्रतिवादी को भी उसी रूप में स्वीकृत हो वहाँ 'प्रसिद्धसम्बन्ध-पक्षाभास' होता है। जैसे-**'श्रावणः**

शब्दः'।[29] यहाँ शब्द धर्मी है और श्रावणत्व साध्यधर्म है। साध्यधर्म और धर्मी का यह सम्बन्ध सभी को स्वीकार्य है अर्थात् किसी को भी विप्रतिपत्ति न होने के कारण शब्द के श्रावणत्व को साध्य रूप से रखने की कोई आवश्यकता नहीं है। इस प्रकार साध्यधर्म और धर्मी सम्बन्ध के पूर्णतः ही सिद्ध होने से न्यायप्रवेशकार के अनुसार पक्षाभास का ही एक भेद है।[30] और इसका शब्दतः कथन करने पर यह 'प्रसिद्ध-सम्बन्ध-पक्षदूषण' कहलाता है।

## 1.2 हेतु-दूषणः

जब हेतु के दोषों अर्थात् हेत्वाभासों का प्रतिवादी द्वारा शब्दतः कथन किया जाता है वह हेतु-दूषण कहलाता है। न्यायप्रवेश के टीकाकार हरिभद्रसूरि ने हेत्वाभास की व्याख्या करते हुए कहा है-**'हेतुवदाभासन्ते इति हेत्वाभासाः'**[31] अर्थात् जो हेतु के समान आभासित होते हैं वे हेत्वाभास कहलाते हैं। बौद्ध-न्याय के अनुसार, हेतु में 'पक्ष धर्मत्व,' 'सपक्षे-सत्वम्' व 'विपक्षेऽसत्वम्' इन त्रिरूपों में से एक भी अभाव होगा वह सद्हेतु न होकर हेत्वाभास कहलायेगा-ऐसा माना जा सकता है। धर्मकीर्ति ने भी हेत्वाभास का ठीक इसी अर्थ में लक्षण किया है-'तीन रूपों में से एक रूप का भी कथन न करने पर साधनाभास अर्थात् हेत्वाभास (असद् हेतु) हो जाता है।[32] तर्कभाषाकार ने भी हेत्वाभास का लक्षण करते हुए कहा है-जो पक्षधर्मत्व आदि आवश्यक हेतु रूपों में से किसी एक से भी रहित हों, वे अहेतु होते हैं। वे भी कतिपय हेतु-धर्मों के योग से हेतु जैसे भासित होते हैं वे हेत्वाभास कहलाते हैं।[33] न्यायप्रवेशकार के अनुसार हेत्वाभास के तीन भेद हैं-(1) असिद्ध, (2) अनैकान्तिक, (3) विरुद्ध।[34] न्यायप्रवेश में इनके उपभेद भी दर्शाए गए हैं जो कुल मिलाकर चौदह हैं। इन सबका शब्दतः कथन करना ही हेतु-दूषण कहलाता है। किन्तु स्थानाभाव के कारण प्रस्तुत स्थल पर केवल तीन मुख्य भेदों का ही विवेचन किया जा रहा है, उपभेदों का नहीं।

### 1.2.1 असिद्ध-हेतु-दूषणः

जब हेतु असिद्ध हो अर्थात् साध्य को सिद्ध करने में समर्थ न हो, वह असिद्ध हेत्वाभास कहलाता है। तर्कभाषाकार केशव मिश्र के अनुसार असिद्ध वह हेतु है जो अनुमापक (लिंग) के रूप में निश्चित न किया गया हो।[35] जैसे-पर्वत में अग्नि से व्याप्त धूम है' इस प्रकार का व्याप्ति विशिष्ट पक्षधर्मता-ज्ञान ही परामर्श है, वही अनुमानक हुआ करता है। उसके लिए तीन बातें आवश्यक हैं-पक्ष, पक्षधर्मता तथा व्याप्ति। इनमें से किसी एक का भी अभाव होने से वह असिद्ध हेत्वाभास हो जाता है, जैसे-**'शब्दो नित्यः चाक्षुषत्वात्'** यहाँ शब्द पक्ष

है। 'चाक्षुषत्व' हेतु है। यह हेतु पक्ष (शब्द) में नहीं रहता, क्योंकि शब्द का चक्षु द्वारा ग्रहणं नहीं किया जा सकता। यहाँ पर हेतु चाक्षुषत्व स्वरूपतः ही असिद्ध है। अतः यह स्वरूपासिद्ध हेत्वाभास है। धर्मोत्तर ने न्याय बिन्दु टीका में असिद्ध हेत्वाभास को स्पष्ट करते हुए कहा है–धर्मी से धर्म (एक रूप) के सम्बन्ध की असिद्धि होने पर या सन्देह होने पर असिद्धनामक हेत्वाभास होता है।[36] जैसे 'शब्द अनित्य है' यह सिद्ध करने के लिए दिया गया 'चाक्षुषत्व' हेतु दोनों वादी (वादी तथा प्रतिवादी) के प्रति असिद्ध है।

ठीक इसी प्रकार से न्यायप्रवेशवृत्तिकार ने 'असिद्ध' शब्द को स्पष्ट करते हुए कहा है-जो साध्य को सिद्ध कर सके वह सिद्ध हेतु होता है, किन्तु जो सिद्ध करने में समर्थ नहीं वह असिद्ध-हेतु हेत्वाभास कहलाता है।[37] जैसे 'शब्द अनित्य-कृतकत्वात्[38] अर्थात् 'शब्द' अनित्य है 'कृतक' होने से। 'शब्द' को नित्य मानने वाले मीमांसक और सांख्याचार्यों के प्रति यहाँ दिया गया 'कृतकत्व' हेतु उचित नहीं है क्योंकि उनके अनुसार 'शब्द' की केवल अभिव्यक्ति होती है उत्पत्ति नहीं। जबकि वादी नैयायिक आदि जो शब्द को अनित्य मानते हैं, के मत में कृतकत्व हेतु उचित है। अतः कृतकत्व हेतु 'अन्यतरासिद्ध' हेत्वाभास का उदाहरण है। जो असिद्ध हेत्वाभास का ही एक शब्द है। इस प्रकार असिद्ध हेत्वाभास का शब्दतः कथन करना ही 'असिद्ध-हेतु दूषण' है।

### 1.2.2 अनैकान्तिक हेतु-दूषण :

**न्यायप्रवेश** के टीकाकार हरिभद्रसूरि ने 'अनैकान्तिक' शब्द का अर्थ स्पष्ट करते हुए लिखा है कि निश्चय होना 'ऐकान्तिक' कहलाता है और जिसका कोई निश्चय न हो अर्थात् जो हेतु निश्चिय किए गये 'त्रिरूपत्व' से भिन्न रूप में पाया जाए वह अनिश्चित रूप वाला होता है[39]। अतः अनैकान्तिक हेत्वाभास कहलाता है। तर्कभाषाकार (केशव मिश्र) के अनुसार **'सव्यभिचारोऽनैकान्तिकः'** अर्थात् सव्यभिचार हेतु अनैकान्तिक हेत्वाभास कहलाता है।[40] व्यभिचार का अर्थ है अव्यवस्था, औचित्य का अतिक्रमण, नियमपूर्वक न रहना। अर्थात् जो हेतु के साध्य के साथ व्यवस्थित रूप में नहीं रहता, वह सव्यभिचार कहालाता है, उसका नाम अनैकान्तिक हेत्वाभास है।

**न्यायबिन्दु** में अनैकान्तिक हेत्वाभास का लक्षण इस प्रकार दिया गया है–**''तथैकस्य रूपस्यासपक्षेऽसत्वस्यासिद्धावर्तकान्तिको हेत्वाभासः।''**[41] अर्थात् त्रिहेतु के एक रूप असपक्ष में न होना-इसके असिद्ध होने पर अनैकान्तिक

हेत्वाभास होता है। जैसे शब्द में अनित्यता आदि धर्म साध्य होने पर जो प्रमेयत्व आदि धर्म (हेतु दिया जाता) है, वह सपक्ष तथा विपक्ष में सर्वत्र या एकदेश में विद्यमान है।[42] जब हेतु किसी एक असपक्ष में अथवा सभी असपक्षों में विद्यमान होता है तो वह हेतु अनैकान्तिक (अनिश्चित) हेत्वाभास हो जाता है और अनैकान्तिक हेत्वाभास का शब्दतः कथन करने पर 'अनैकान्तिक हेतु-दूषण' कहलाता है।

### 1.2.3 विरुद्ध हेतु-दूषणः

विरुद्ध हेत्वाभास को स्पष्ट करते हुए तर्कभाषाकार ने कहा है **'साध्यविपर्ययव्याप्तो हेतुर्विरुद्धः'**[43] अर्थात् जो साध्याभाव से व्याप्त होता है वह 'हेतु' विरुद्ध हेत्वाभास कहालाता है, जैसे–**'शब्दो नित्यः कृतकत्वात्'**[44] यहाँ 'नित्यत्व' साध्य है 'कृतकत्व' हेतु है। 'कृतक' का अर्थ है कार्य, जन्य, उत्पन्न होने वाला और जो कृतक होता है वह अनित्य होता है। यहाँ 'अनित्यत्व' का अर्थ है नित्यत्व का अभाव (साध्याभाव)। अतः यहाँ जो कृतकत्व हेतु है, वह साध्याभाव से व्याप्त है तथा वह विरुद्ध हेत्वाभास है।

**न्यायप्रवेश** के टीकाकार हरिभद्रसूरि ने 'विरुद्ध' शब्द का अर्थ स्पष्ट करते हुए लिखा है कि **'विरुध्यते सविरुद्धः'**[45] अर्थात् जो हेतु अपने साध्य धर्म और धर्मो के साथ अन्वित न होकर उस साध्य के विपरीत रूप के साथ अन्वित होता है तो वह विरुद्ध हेत्वाभास कहलाता है। इसी का शब्दतः कथन करना 'विरुद्ध-हेतु-दूषण' है।

### 1.3 दृष्टान्त-दूषण :

जब दृष्टान्त के दोषों (दृष्टान्ताभासों) का शब्दतः कथन किया जाता है तो न्यायप्रवेशकार के अनुसार वह 'दृष्टान्तदूषण' कहलाता है।

दृष्टान्त का कार्य यह दिखलाना है कि हेतु के होने पर साध्य होता है तथा साध्य के न होने पर हेतु भी नहीं होता। जब कोई दृष्टान्त अपने इस कार्य को नहीं कर सकता तो अवश्य ही इसमें दोष होता है। फिर भी वह किसी रूप में दृष्टान्त-सा दिखाई देता है इसलिए उसे 'दृष्टान्ताभास' कहते हैं।[46]

**न्यायप्रवेश** के टीकाकार हरिभद्रसूरि ने दृष्टान्ताभास की व्याख्या करते हुए कहा है कि **'दृष्टान्तवदाभास इति दृष्टान्ताभासः'**[47] अर्थात् जो दृष्टान्त के समान आभासित हो, वस्तुतः दृष्टान्त न हो वह दृष्टान्ताभास कहलाता है। क्योंकि दृष्टान्त को दो प्रकार का कहा गया है। अतः मूल भेद की अपेक्षा से दृष्टान्ताभास

भी दो प्रकार का है।[48] (क) साधर्म्य दृष्टान्ताभास (ख) वैधर्म्य दृष्टान्ताभास।[49] इनका शब्दतः कथन करने पर ये ही 'साधर्म्य दृष्टान्त-दूषण' तथा 'वैधर्म्यदृष्टान्त-दूषण' कहलाते हैं। इनका संक्षिप्त विवेचन निम्न प्रकार है–

**1.3.1 साधर्म्यदृष्टान्त-दूषण :**

'साधर्म्य दृष्टान्त' को स्पष्ट करते हुए ग्रन्थकार ने कहा है–यत्र हेतोः, सपक्ष एवास्तित्त्वं ख्याप्यते'[50]। अर्थात् जहाँ हेतु का अस्तित्व केवल सपक्ष में ही कहा गया हो वहाँ साधर्म्य दृष्टान्त होता है। यथा **'यत्कृतकं तदनित्यं दृष्ट तथा घटादिरिति'**[51]। अर्थात् जो कृतक होता है वह अनित्य होता है जैसे घट। यह साधर्म्य का उदाहरण है, क्योंकि यहाँ 'कृतकत्व' धर्म सभी घटादि सपक्षों में रहता है। इसी आधार पर कहा जा सकता है कि जहाँ साधर्म्य-दृष्टान्त अपने वास्तविक रूप में न हो अपितु वैसे आभासित होता हो वहाँ साधर्म्यदृष्टान्ताभास होता है और इसका शब्दतः कथन करना ही 'साधर्म्यदृष्टान्तदूषण' कहलाता है।

**1.3.2 वैधर्म्य-दृष्टान्त दूषण :**

'वैधर्म्य दृष्टान्त' का लक्षण 'साधर्म्य-दृष्टान्त' के विपरीत दिया गया है–**'यत्र साध्याभावे हेतोरभाव एव कथ्यते'**[52] अर्थात् जहां साध्य का अभाव होने पर साधन (हेतु) का भी अभाव कहा गया हो वहां 'वैधर्म्यदृष्टान्त' होता है। जैसे–''**यन्नित्यं तदकृतकं दृष्टं यथाकाशमिति'**[53] अर्थात् जो नित्य होता है वह अकृतक होता है जैसे आकाश-यह 'वैधर्म्य दृष्टान्त' का उदाहरण है। यहाँ बौद्ध को 'नित्य' शब्द से 'अनित्यता' का अभाव और 'अकृतक' शब्द से 'कृतकत्व' का अभाव अभिप्रेत है। तात्पर्य यह है कि जिस प्रकार बौद्ध 'अभाव' शब्द से 'भाव या सत्ता का न होना' अर्थ लेते हैं उसी प्रकार 'नित्यता' से उनका अभिप्राय है 'अनित्यता का अभाव' और 'अकृतक' शब्द से 'कृतकता का अभाव'।[54] इसी आधार पर कहा जा सकता है कि जहाँ वैधर्म्य-दृष्टान्त अपने वास्तविक रूप में न हो अपितु वैसा आभासित होता हो वहाँ वैधर्म्यदृष्टान्ताभास होता है और इसका शब्दतः कथन ही 'वैधर्म्य-दष्टान्त-दूषण' कहलाता है।

**( 2 ) दूषणाभास :**

'दूषणाभास' शब्द दो पदों से मिलकर बना है–'दूषण + आभास' अर्थात् दूषण का आभास। जो वस्तुतः दूषण न हो अपितु दूषण के समान आभासित हो, वह दूषणाभास कहलाता है। न्याय-प्रवेशकार के अनुसार 'जब साधन में दोषों के न होने पर भी उनका कथन किया जाता है तो वह 'दूषणाभास' कहलाता है।[55]

इसी को और अधिक स्पष्ट करते हुए उन्होंने कहा है कि 'सम्पूर्णे साधने न्यूनत्ववचनम्'[56] अर्थात् साधन में सम्पूर्णता (दोषराहित्य) होने पर भी न्यूनत्व (दोष) का कथन करना दूषणाभास है। आचार्य धर्मकीर्ति और धर्मोत्तर ने भी 'दूषणाभास' को स्वीकार किया है लेकिन उसको 'जात्युत्तर' संज्ञा दी है। 'दूषणाभासस्तु जातयः,'[57] जाति-शब्द सादृश्यवचनः। उत्तरसदृशानि जात्युत्तराणि।[58] यहां 'जाति' शब्द 'सादृश्य' अर्थ का वाचक है। अतः जो उत्तर जैसे लगते हैं वे जात्युत्तर कहलाते हैं। अर्थात् जो यथार्थ में उत्तर न हो किन्तु उत्तर के स्थान में प्रयुक्त होने के कारण उत्तर जैसे प्रतीत होते हों वे जात्युत्तर कहलाते हैं। धर्मकीर्ति कहते हैं 'अविद्यमान दोषों की उद्भावना जात्युत्तर है।[59] इस कथन से दूषण तथा दूषणाभास का अन्तर भी स्पष्ट प्रतीत होता है। प्रतिपक्षी के साधन (पक्ष, हेतु, दृष्टान्त) में विद्यमान दोष का कथन करना दूषण है।[60] किन्तु यदि प्रतिपक्षी के साधन वाक्य में दोष न हो फिर भी उसमें दोष दिखलाया जाए तो वह कथन दूषणाभास होगा। इसी को बाद के बौद्ध नैयायिकों ने जात्युत्तर के नाम से पुकारा है।

अब प्रश्न है कि दूषणाभास कितने प्रकार के हैं–पक्षाभास, हेत्वाभास और दृष्टान्ताभास के जितने भेदों का विवेचन न्यायप्रवेशकार ने अपने ग्रन्थ में किया है। उन्हीं के आधार पर दृष्टान्ताभास के भी उतने ही भेद माने जा सकते हैं। ऐसा ग्रन्थ में संकलित है। उदाहरणार्थ–'पक्ष के दोष-युक्त न होने पर भी यदि कोई पक्ष में दोषों का कथन करे तो यह 'पक्ष-दूषणाभास' कहलाएगा।[61] इसी प्रकार हेतु के साध्य को सिद्ध करने में समर्थ होने पर भी यदि उसमें दोष प्रदर्शन किया जाये तो वह 'असिद्ध हेतुकदूषणाभास' कहलाएगा।[62] यदि हेतु ऐकान्तिक अर्थात् त्रिरूप सम्पन्न हो किन्तु अनेकान्तरूप में प्रदर्शित किया जाए तो वह 'अनेकान्तहेतुकदूषणाभास' कहलाएगा।[63] और यदि हेतु साध्य धर्म और धर्मी को यथावत् रूप में सिद्ध करता हो किन्तु उस हेतु के विपरीत साध्य के साथ अन्वित हुआ प्रदर्शित किया जाए तो वह 'विरुद्ध-हेतुक-दृष्टान्ताभास' कहलाता है।[64] साधर्म्य और वैधर्म्य दृष्टि से दृष्टान्त के सम्यक् होने पर भी उसमें दोष-कथन करने पर 'दृष्टान्त-दूषणाभास' होता है।[65]

इस प्रकार साधनाभासों के आधार पर दूषणाभास स्वीकार किये जा सकते हैं, लेकिन ध्यान देने योग्य बात यह है कि दूषणाभास वस्तुतः पर पक्ष को दूषित नहीं करते क्योंकि परपक्ष निरवद्य अर्थात् दोषरहित है।[66]

निष्कर्षतः यह कहा जा सकता है कि न्यायप्रवेशकार के अनुसार साधन-दोषों का उद्भावन अर्थात् शब्दतः कथन करना 'दूषण' तथा जो वस्तुतः

दूषण न हो अपितु दूषण के समान आभासित होता हो वही 'दूषणाभास' कहलाता है।

---

1. Stcherbatsky, Buddhist Logic I, p. 39.
2. Vidyabhushana, History of Indian Logic, p. 275.
3. (i) Pramāṇa-Samuccaya, Ch. I ed. and restored into Sanskrit by M. Hattori in his Dinuāga on perception.
   (ii) Pramāṇa-Samuccaya, Ch. I.ed. and restored into Sanskrit with Vṛtti, ṭīkā and notes by H.R.R. Iyengar Mysore University, 1930.
4. भूमिका, न्यायप्रवेश-सूत्रम्, पृ॰ 6
5. साधनं दूषणं चैव साभासं परसंविदे। प्रत्यक्षमनुमानं च साभासं त्वात्मसंविदे।। न्या॰ प्र॰ 1
6. संस्कृत-शब्दार्थ-कौस्तुभ, पृ॰ 528
7. न्यायप्रवेश, पृ॰ 8, पं॰ 1
8. साधनदोषो न्यूनत्वम्। न्या॰ प्र॰, पृ॰ 18, पं॰ 1-2
9. न्यायबिन्दु, 3. 137
10. न्यूनतादेर्वचनम्। न्यायबिन्दु-टीका, पृ॰ 366
11. ननु च न्यूनतादयो न विपर्ययसाधना:, तत् कथं दूषणम् इत्याह–तेन न्यूनतादिवचनेन परेषाम् इष्टश्वासावर्यश्च तस्य सिद्धिः निश्चयः, तस्याः प्रतिबन्धात्। नावश्यं विपर्यय-साधनाद् एव दूषणम्। न्यायबिन्दु टीका, पृ॰ 367
12. ततश्च प्रसिद्धधर्मशब्दलोपात् प्रत्यक्षप्रसिद्धधर्मविरुद्धप्रत्यक्षविरुद्धः। न्यायप्रवेशवृत्ति, पृ॰ 19, पं॰ 24
13. (क) न्यायप्रवेश, पृं॰ 17-18
    (ख) न्यायप्रवेशवृत्ति, पृ॰ 20, पृं॰ 3
14. अश्रावणत्वं साध्यधर्मः, साध्यमानस्तत्रैव धर्मिणि प्रत्यक्षप्रसिद्धेन श्रावणत्वेन विरुध्यते इति प्रत्यक्षविरुद्धः। न्या॰ प्र॰ वृत्ति, पृ॰ 20, पं॰ 3-5
15. (क) न्यायप्रवेश, पृं॰ 2, पृं॰ 18
    (ख) न्यायप्रवेश-वृत्ति, पृ॰ 20, पृ॰ 9
16. अनुमानप्रसिद्धेनानित्यत्वेन तत्रैव धर्मिणि बाध्यते। अनुमानं चेदम्। अनित्यो घटः कारणा-धीनात्मलाभत्वात् प्रदीपवत्।

    –न्यायप्रवेश-वृत्ति, पृ॰ 20, पं॰ 9-11
17. (क) न्यायप्रवेश, पृ॰ 2, पं॰ 19
    (ख) न्यायप्रवेश वृत्ति, पृ॰ 20, पं॰ 11-12
18. वैशेषिकोऽहमित्येवं पक्षपरिग्रहं कृत्वा यदा शब्दस्य नित्यत्वं प्रतिजानीते तदागमविरुः। यतस्तस्यागमे शब्दस्यानित्यत्वं प्रसिद्धम्।
    न्यायप्रवेशवृत्ति, पृ॰ 20, पं॰ 20, पं॰ 12-13
19. (क) न्यायप्रवेश, पृं॰ 2, पं॰ 20-21
    (ख) न्यायप्रवेशवृत्ति, पृ॰ 10, पं॰ 15-16
20. स(शुचित्व) साध्यमानः तत्रैव धर्मिणि लोकप्रसिद्धशुचित्वेन निराक्रियते इति।

    –न्या॰ प्र॰ वृत्ति, पृ॰ 20, पं॰ 17

21. (क) न्यायप्रवेश, पृ॰ 2, पं॰ 22
(ख) न्या॰ प्र॰ वृत्ति, पृ॰ 10, पं॰ 15-16
22. वन्ध्या चेत्कथं मातेति? न्या॰ प्र॰ वृत्ति, पृ॰ 2, पं॰ 13
23. (क) न्यायप्रवेश, पृ॰ 2, पं॰ 26, पृ॰ 3, पं॰ 1
(ख) न्यायप्रवेशवृत्ति, पृ॰ 10, पं॰ 24
24. न हि तस्य (सांख्यस्य) सिद्धान्ते किंचिद्विनश्वरमस्ति।
—न्यायप्रवेशवृत्ति, पृ॰ 21, पृं॰ 3
25. (क) न्यायप्रवेश, पृ॰ 3, पं॰ 2
(ख) न्यायप्रवेशवृत्ति, पृ॰ 22, पं॰ 11-12
26. सर्वे धर्मा निरात्मानः। न्यायप्रवेशवृत्ति, पृ॰ 21, पं॰ 14
27. (क) न्यायप्रवेश, पृ॰ 3, पं॰ 3-4
(ख) न्यायप्रवेशवृत्ति, पृ॰ 21, पं॰ 15-16
28. न तस्य (बौद्धस्य) आत्मा विशेष्यः सिद्धो नापि समवायिकारणं विशेषणम्।
—न्यायप्रवेशवृत्ति, पृ॰ 21, पं॰ 22
29. (क) न्यायप्रवेश, पृ॰ 3, पं॰ 4-5
(ख) न्यायप्रवेशवृत्ति, पृ॰ 21, पं॰ 14
30. प्रसिद्धो वादिप्रतिवादिनोरविप्रतिपत्या स्थितिः सम्बन्धी धर्मधर्मिलक्षणो यस्मिन् स तथाविधः।
—न्याप्रवेशवृत्ति, पृ॰ 21, 22, पं॰ 25, 1
31. न्यायप्रवेशवृत्ति, पृ॰ 22, पृ॰ 1-8
32. तत्र त्रयाणां रूपाणाम् एकस्याभिरूपस्यानुक्तो साधनाभासः।
—न्यायबिन्दु टीका, 3.55
33. पक्षधर्मत्वादिरूपाणां मध्ये येन केनापि रूपेण हीना अहेतवः तेऽपि कतिपयहेतुरूप-योगाहेतुवदाभासमाना हेत्वाभासाः। तर्कभाषा (केशव मिश्र) पृ॰ 27।
34. असिद्धानैकान्तिकविरुद्धा हेत्वाभासाः। न्यायप्रवेश, पृ॰ 3, पं॰ 8
35. लिङ्गत्वेनानिश्चितो हेतुरसिद्धः। तर्कभाषा, पृ॰ 111
36. एकस्य रूपस्य धर्मिसम्बन्धस्यासिद्धौ सन्देहे, वा सिद्धौ हेत्वाभासः।
—न्यायबिन्दु टीका, पृ॰ 262
37. सिध्यति सः सिद्धः प्रतीतः न सिंद्धः असिद्धः प्रतीतः।
—न्यायप्रवेशवृत्ति, पृ॰ 22 पं॰ 20
38. कृतकत्वादिति।
(क) न्यायप्रवेश, पृ॰ 3, पं॰ 11-12
(ख) न्यायप्रवेशवृत्ति पृ॰ 23, पं॰ 4
(ग) न्यायप्रवेशपञ्जिका, पृ॰ 55, पं॰ 2
39. ऐकान्तमेव ऐकान्तिकः। न ऐकान्तिकोऽनैकान्तिकः।। न्यायप्रवेशवृत्ति, पृ॰ 24, पं॰ 6-7
40. तर्कभाषा, पृ॰ 115
41. न्यायबिन्दु 3.66
42. न्यायबिन्दु 3.67
43. तर्कभाषा, पृ॰ 115

44. वही
45. न्यायप्रवेश वृत्ति, पृ॰ 27, पं॰ 14
46. दृष्टान्तवद्-आभासमानः, दृष्टान्ताभासः। मि॰ धर्मोत्तर-प्रदीप, पृ॰ 239
47. न्यायप्रवेशवृत्ति पृ॰31, पं॰ 14
48. यथा दृष्टान्तो द्विविधः एवं मूलभेदव्यपेक्षया तदाभासोऽपि तथा।
—न्या॰ प्र॰ वृत्ति, पृ॰ 31, पं॰ 12-13
49. दृष्टान्ताभासो द्विविधः। न्यायप्रवेश, पृ॰ 5, पं॰ 19
50. न्यायप्रवेश, पृ॰ 1, पं॰ 16, पृ॰ 2 पं॰ 1
51. वही, पृ॰ 2, पं॰ 1-2
52. वही, पृ॰ 2, पं॰ 2-3
53. न्यायप्रवेश, पृ॰ 2, पं॰ 3-4
54. नित्यशब्देनात्रानित्यत्वस्याभावः अकृतशब्देनापि कृतकत्वस्याभावः उच्यते।
—न्यायप्रवेशवृत्ति, पृ॰ 18, पं॰ 22, 24
55. अभूतसाधनदोषोद्भावनानि दूषणाभासानि। न्या॰ प्र॰, पृ॰ 8, पं॰ 5-6
56. न्या॰ प्र॰, पृ॰ 8, पं॰ 6
57. न्या॰ बि॰ 3. 139
58. न्या॰ बि॰ टीका, पृ॰ 367
59. अभूतदोषोद्भावनानि जात्युत्तराणीति। न्या॰ बि॰ टीका, पृ॰ 368
60. भूतदूषणोद्भावना दूषणा। धर्मो॰ प्र॰, पृ॰ 254
61. अदुष्टे पक्षे पक्षदोषवचनम्। न्या॰ प्र॰, पृ॰ 8, पं॰ 6-7
62. सिद्धहेतुके सिद्धहेतुकवचनम्। वही, पं॰ 7
63. एकान्तहेतुकेनेकान्तहेतुकं वचनम्। वही, पं॰ 7-8
64. अविरुद्धहेतुके विरुद्धेतुकं वचनम्। वही, पं॰ 8-9
65. अदृष्टदृष्टान्तदृष्टदृष्टान्तदोषवचनम्। न्या॰ प्र॰, पृ॰ 8, पं॰ 9
66. न ह्येभिः परपक्षो दूष्यते। निरवद्यत्वात्तस्य। वही, पं॰ 10-11

# शिवादित्य-कृत सप्तपदार्थी का वैशेषिक दर्शन को योगदान

भूपेन्द्र कुमार राठौर

शिवादित्यः प्रमितिविषयाः पदार्थाः इति पदार्थलक्षणादारभ्य स्वीयसप्तपदार्थ्यां नावीन्यमाश्रयते। तथा द्रव्यलक्षणं च द्रव्यत्वसामान्ययोगिगुणत्वसमवायिकारणमिति, अप्त्वजातिमत्यः शीतस्पर्शवत्यः आपः इति जललक्षणं, नित्यसम्बन्धः समवायः स चैक एव यः स्वयमसमवेत इति समवायलक्षणं तथैवाभावादिलक्षणेषु च नावीन्यं दर्शयति। तत्सर्वमत्र लेखे विस्तरेण प्रस्तूयते।

न्याय वैशेषिक के सिद्धान्तों को निर्बाध गति से आगे बढ़ाने वाले आचार्यों में शिवादित्य मिश्र कृत सप्तपदार्थी का विशिष्ट स्थान है। इसी से शिवादित्य मिश्र का नाम अमर हुआ है। यद्यपि ग्रन्थकार ने न्यायमाला, हेतुखण्डन, लक्षणमाला आदि ग्रन्थों का भी निर्माण किया है। हेतुखण्डन ग्रन्थ में उपाधिवार्तिक और अर्थापत्तिवार्तिक नामक शिवादित्य के अन्य दो ग्रन्थों की भी चर्चा है। शिवादित्य का लक्षणमाला ग्रन्थ प्रायः लुप्त हो चुका है। शिवादित्य मिश्र का समय उदयनाचार्य (१०२५-११०० ई.) के पश्चात् बादेन्द्र (११००-१२२५ई.) से पूर्व का है। पॉटर ने इनका जन्म (११००-११५० ई.) के मध्य माना है। गङ्गेशोपाध्याय ने निर्विकल्पक ज्ञान के विषय में शिवादित्य मिश्र की चर्चा की है।

व्यावर्तनीयम् अधितिष्ठति जगदिह साक्षाद्,
एतत् विषयसनमतौ विपरीतमन्यत दण्डि।
पुमानेति विशेषणमात्रदण्डः, पुन्सौ न जातिरनुदण्डमसौ च तस्य।।[१]

गंगेशोपाध्याय ने उदयनाचार्य का विशेषण और उपलक्षणा के सम्बन्ध में जो चर्चा की है, वहाँ शिवादित्य का भी उल्लेख है। भट्टवागीन्द्र के महाविद्या विडम्बन में शिवादित्य मिश्र की भी चर्चा है।[२] चित्सुखाचार्य ने तत्त्वप्रदीपिका में अनेक स्थलों पर शिवादित्य के विषय का उल्लेख किया है।[३] न्यायप्रसादिनी में

प्रत्यक्ष रूप में शिवादित्य मिश्र की 'लक्षणमाला' का उल्लेख मिलता है। चित्सुखाचार्य ने लक्षणमाला से ही अनेक सन्दर्भों को सामने रखा है। डॉ. दिनेशचन्द्र भट्टाचार्य के अनुसार 'लक्षणमाला' महाविद्या से सम्बन्धित ग्रन्थ है। वर्धमान उपाध्याय के अन्य-इच्छानयतत्त्वबोध[४] तथा जानकी नाथ भट्टाचार्य के न्यायसिद्धान्तमञ्जरी[५] में शिवादित्य मिश्र की चर्चा मिलती है। सप्तपदार्थी के आधार पर ही बाद में केशवमिश्र की तर्कभाषा, लोगाक्षिभास्कर की तर्ककौमुदी, जगदीशतर्कालंकार की तर्कामृत, विश्वनाथ की भाषापरिच्छेद तथा अन्नम्भट्ट का तर्कसंग्रह सामने आया है।

सप्तपदार्थी के नाम से ही स्पष्ट हो जाता है कि इनमें द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष, समवाय और अभाव का विवेचन हुआ है। यद्यपि वैशेषिक दर्शन में सप्त पदार्थों की मान्यता है फिर भी शिवादित्य मिश्र से पहले विद्वानों ने कणादसूत्र का अनुसरण करते हुए छः पदार्थों का विवेचन किया है। ग्रन्थकार ने स्वयं लिखा है– कि पदार्थ सात होते हैं – **ते च द्रव्यगुणकर्मसामान्यविशेष-समवायाभावाख्याः सप्तैव।**[६] इस सत्ता के आधार पर ग्रन्थकार ने अपने ग्रन्थ का नाम सप्तपदार्थी लिखा है।

(१) पं. शिवादित्य ग्रन्थारम्भ में सांस्कृतिक परम्परा का पालन करते हुए भगवान् शंकर व गुरु को प्रणाम करते हैं–

**हेतवे जगतामेवसंसारार्णवसेतवे।**
**प्रभवे सर्वविद्यानां शम्भवे गुरवे नमः।।**[७]

(२) उद्देश्य खण्ड में सप्तपदार्थों का उल्लेख कर पदार्थ की परिभाषा में श्री मिश्र ने लिखा है कि– **प्रमितिविषयाः पदार्थाः** अर्थात् 'भौतिक जगत्' की वस्तुएँ ही नहीं अपितु अनुभव में आने वाले सब प्रमेय विषय पदार्थ हैं।

यहाँ **'ज्ञेयत्व'** के स्थान पर **'प्रमितिविषयत्व'** कहे जाने से इस ऐतिहासिक तथ्य पर प्रकाश पड़ता है कि शिवादित्य के समय तक 'पदार्थशास्त्र' वैशेषिक और 'प्रमाणशास्त्र' न्याय का समन्वय प्रारम्भ हो चुका था तथा वैशेषिक ने न्याय की प्रमाण-मीमांसा को अपना लिया था।

(३) सप्तपदार्थी में शिवादित्य मिश्र ने १-५५ सूत्रों का उद्देश्य खण्ड माना है। तथा ५६ से १६३ वें सूत्र तक लक्षण प्रकरण माना है।

(४) सप्तपदार्थी में द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष, समवाय और अभाव इन सात पदार्थों का सम्यक् विवेचन मिलता है।

(५) सप्तपदार्थीकार ने द्रव्य की स्वतन्त्र परिभाषा दी है, उन्होंने लिखा है कि – **द्रव्यं तु द्रव्यत्वसामान्ययोगिगुणत्वसमवायिकारणं चेति।**[९] **तद्द्रव्याणि पृथिव्यप्तेजोवाय्वाकाशकालदिगात्ममनांसि नवैव।**[१०] अर्थात् द्रव्य द्रव्यत्व जाति और गुण से युक्त समवायिकारण है, जो पृथिवी-जल-तेज-वायु-आकाश-काल-दिक्-आत्मा और मन से युक्त नौ ही हैं।

(I) लक्षण प्रकरण में सर्वप्रथम स्थान पृथिवी द्रव्य का है। पृथिवी, पृथिवीत्व रूप जाति विशेष के सम्बन्ध में गन्धवती है। गन्थ पृथिवी में समवाय सम्बन्ध से रहता है। पृथिवी नित्य और अनित्य है। नित्यपृथिवी परमाणुरूपा तथा अनित्यपृथिवी कार्यरूपा है। पुनः अनित्य पृथिवी भी शरीर, इन्द्रिय, और विषय के भेद से तीन प्रकार की है। शरीर (हम लोगों का) प्रत्यक्ष सिद्ध पार्थिव शरीर है। गन्ध की ग्राहिका घ्राण इन्द्रियपृथिवी है। विषय घटादि है। पृथिवी में चौदह गुण हैं, ये हैं– रूप-रस-गन्ध-स्पर्शसंख्या-परिणाम-पृथक्त्व-संयोग-विभाग-परत्व-अपरत्व-गुरुत्व-द्रवत्व तथा संस्कार।[११]

**परमाणु** :-सप्तपदार्थीकार ने परमाणु का लक्षण अवयवरहित क्रियावान् बताया है। अवयव, द्रव्य का समवायिकारण है।[१२]

**शरीर** :- सप्तपदार्थीकार ने शरीर को भोग का अन्त्यावयवी कहा है, जिसमें अवच्छिन्न होकर आत्मा सुख – दु:ख का भोग करती है।[१३]

**इन्द्रिय** :- सप्तपदार्थीकार ने साक्षात्कार का साधन अतीन्द्रिय किया है।[१४]

**विषय** :- सप्तपदार्थीकार ने ज्ञायमान आत्मा के भोग के साधन को विषय कहा है।[१५]

(II) सप्तपदार्थीकार ने जल का लक्षण जलत्व जाति से युक्त शीतल स्पर्श वाला कहा है।[१६] यहाँ शिवादित्य ने प्रशस्तपाद[१७] तथा अन्नम्भट्ट[१८] के जल – लक्षण का समन्वय कर जल का लक्षण **अप्त्वजातिमत्यः शीतस्पर्शवत्यः आपः** दिया है।[१९]

(III) शिवादित्य ने तेज का लक्षण तेजस्त्व जाति से युक्त उष्णस्पर्श वाला द्रव्य तेज किया है।[२०] इस लक्षण में प्रशस्तपादाचार्य के तेज लक्षण[२१] तथा मानमनोहरकार के तेज लक्षण[२२] को समन्वित रूप देकर तेज द्रव्य के लक्षण की सिद्धि की है।

(IV) सप्तपदार्थीकार ने वायु का लक्षण वायुत्व जाति से युक्त अरूप किन्तु स्पर्शवान् किया है।[२३] यहाँ सप्तपदार्थीकार ने वायु को वायुत्व जाति से युक्त, रूपरहित, स्पर्शवान् द्रव्य माना है।

(V) सप्तपदार्थीकार ने आकाश का लक्षण शब्द गुण से युक्त किया है। आकाश की सिद्धि घटाकाशादि के भेद से भिन्न सर्वव्यापक स्पष्ट की है।[२४]

(VI) सूर्य परिवर्तनजन्य अपरत्व को असमवायिकरण का जो आधार है तथा जो परत्व अपरत्व का अधिकरण नहीं है, वही काल है।[२५] यह लक्षण देकर आचार्य ने इसकी उत्पत्ति, स्थिति और विनाश – तीन विशेषताएँ बतायी हैं।[२६]

(VII) सप्तपदार्थीकार ने दिशा की शास्त्रीय परिभाषा को लक्षित करते हुए लिखा है कि – परत्व, अपरत्व के असमवायिकरण का आधार, सूर्य के संयोगों से अनुत्पाद्य तथा अपरत्व का अनधिकरण जो द्रव्य है, वहीं दिशा है।[२७]

शिवादित्य ने उपाधिभेद से दिशा के एकादश भेद बताये हैं।[२८] इन्होंने ऐन्द्री, आग्नेयी, याम्या, नैर्ऋति, वारुणी, वायवी, कौबेरी, ऐशानी, नागी, ब्राह्मी के अतिरिक्त ग्यारहवीं दिशा 'रौद्री' को माना है। जो रुद्र की है तथा ऊर्ध्व एवं अधोदिशा के मध्य स्थित है, जिसे सामान्यतः अन्तरिक्ष कहा जाता है।[२९] वैशेषिक दर्शनानुसार दिशा में वस्तुतः एक ही संख्या पायी जाती है, किन्तु उपाधिवंश ही दिशा के दश या ग्यारह भेद मिलते हैं।[३०]

(VIII) सप्तपदार्थीकार ने आत्मा के लक्षण को परिभाषित करते हुए लिखा है कि आत्मत्व (जाति) के (समवाय) सम्बन्ध वाला बुद्धि गुण से युक्त आत्मा है।[३१]

(IX) सप्तपदार्थीकार ने मनस्त्व जाति से युक्त, स्पर्शशून्य, क्रिया का अधिकरण द्रव्य ही मन कहा है।[३२]

(6) वैशेषिक दर्शनसम्मत सात पदार्थों में द्वितीय पदार्थ गुण हैं। सप्त पदार्थीकार ने गुण का लक्षण गुणत्वजाति से युक्त, सामान्यवान् होने पर समवायिकरण से रहित अचलनात्मक कहा है।[३३] सप्तपदार्थी में रूप, रस आदि २४ गुणों का उल्लेख है।[३४]

(I) शिवादित्य ने चित्ररूप व चित्ररस की कल्पना की है।[३५]

(II) अनुमान प्रमाण में अन्वय, व्यतिरेक तथा अन्वयव्यतिरेक - तीन स्वरूपों की चर्चा मिलती है।[३६]

(III) प्रतिज्ञा-हेतु-उदाहरण-उपनय-निगमन - इन पञ्चावावय वाक्यों का विवेचन सप्तपदार्थी में है। जो न्यायदर्शन में पहले ही वर्णित है।[३७]

(IV) उपाधि का लक्षण इस प्रकार किया गया है - **उपाधिश्च साध्यव्यापकत्वे सति साध्य समवायि**[३८] तथा किरणावली में उदयनाचार्य ने **साध्य-व्यापकत्वे सति साधनाव्यापकत्व उपाधि**[३९] किया है।

(V) शिवादित्य मिश्र ने प्राचीन वैशेषिक दर्शन के अनुसार प्रत्यक्ष और अनुमान - दो ही प्रमाणों को माना है। अनुमान खण्ड का विवेचन कुछ संक्षेप में मिलता है।[४०]

(VI) दु:ख के २१ प्रकार बताये हैं।[४१]

(VII) सप्तपदार्थी में असिद्ध-विरुद्ध-अनेकान्तिक-अनध्यावासित-कालात्यापदिष्ट तथा प्रकरणसम हेत्वाभासों की चर्चा है।[४२]

(VIII) व्याप्ति में पक्षधर्मता के आधार पर सही अनुमान होता है। स्वप्नावस्था में अन्त: इन्द्रिय उस स्थिति में रहती है, जहाँ ज्ञानेन्द्रियाँ कार्य नहीं करती हैं।[४३]

(7) वैशेषिक दर्शनसम्मत सप्त पदार्थों में तृतीय पदार्थ कर्म है। कर्म के लक्षण में शिवादित्य ने लिखा है कि -प्रथम (आद्य) संयोग व विभाग के असमवायिकारण में रहने वाली कर्मत्व जाति कर्म है।[४४] कर्म के उत्क्षेपण, अपक्षेपण, आकुञ्चन, प्रसारण तथा गमन पाँच भेद हैं।[४५] शिवादित्य लिखते हैं कि उत्क्षेपणादि कर्मविहित, निषिद्ध तथा उदासीन रूप होते हैं।[४६]

(8) सामान्य पदार्थ के लक्षण में सप्तपदार्थीकार ने लिखा है कि नित्य एक और अनेकों में समवेत रहने वाला सामान्य पदार्थ है।[४७] सामान्य पर, अपर तथा परापर के भेद से तीन प्रकार का है।[४८] व्यापक मात्र अर्थात् अधिक देश वृत्ति में रहने वाला पर सामान्य है, जैसे-सत्ता। व्याप्य मात्र अर्थात् अल्पदेशवृत्ति में रहने वाला अपर सामान्य है, जैसे - घटत्वादि। व्याप्य-व्यापक रूप परापर सामान्य है, जैसे द्रव्यत्वादि। सामान्य को

जातिरूप और उपाधिरूप कहा है।[५१] सत्ता, द्रव्य, गुण एवं कर्म में रहने वाले समान तत्त्व जातिरूप हैं, पाचकत्व, अन्धत्व एवं अम्बत्व आदि उपाधिरूप हैं।

(9) शिवादित्य मिश्र ने विशेष का लक्षण सामान्य से रहित एक व्यक्ति में रहने वाली वृत्ति दिया है।[५१] इस लक्षण का वैशिष्ट्य यह है कि सामान्य- रहित रहने से यहाँ द्रव्य, गुण और कर्म तीनों की व्यावृत्ति हो जाती है तथा द्वितीय वाक्यांश से यह स्पष्ट किया गया है कि नित्य द्रव्य के साथ एक विशेष का समवाय होता है। विशेष प्रत्येक नित्य द्रव्य में पृथक्-पृथक् पाये जाने से तो अनन्त ही है। विशेष पूर्वोक्त द्रव्य-गुण-कर्म एवं सामान्य से पृथक् पदार्थ है, चूँकि ये केवल नित्य द्रव्यों में ही समवेत होकर रहते हैं।[५२]

(10) सप्तपदार्थीकार समवाय का लक्षण 'नित्य सम्बन्ध समवाय' देते हैं।[५३] समवाय एक ही है, जो स्वयं असमवेत ही होता है।

(11) शिवादित्य ने सप्तपदार्थी में अभाव का लक्षण दिया है- अभाव वह है, जिसका ज्ञान अपने प्रतियोगी के ज्ञान के अधीन होता है।[५४] अभाव के चार भेद हैं- प्रागभाव, प्रध्वंसाभाव, अत्यन्ताभाव, अन्योन्याभाव। प्रागभाव प्रतियोगी के भेद से अनन्त ही हैं।[५५]

(12) सप्तपदार्थीकार ने निःश्रेयस् (सिद्धि) का कारण ग्रन्थ में वर्णित तत्त्वों का ज्ञान बताया है।- एतेषां तत्त्वज्ञानं निःश्रेयस् हेतुः।[५६] यह शास्त्रज्ञान मोक्ष को देने वाला अर्थात् कल्याण का साधन है।[५७]

(IV) शिवादित्य ने ग्रन्थ की समाप्ति पर **'कीर्तिर्यस्य स जीवति'** को इस प्रकार अभिव्यक्त किया है-

**सप्तद्वीपाधरायावत् यावत् सप्तधराधराः।**
**तावत्सप्तपदार्थीयमस्तु वस्तुप्रकाशिनी।।**[५८]

निष्कर्षतः सप्तपदार्थी वैशेषिक दर्शन के सम्पूर्ण सिद्धान्तों का पाण्डित्यपूर्ण ढंग से बोध कराने में पूर्णतया सक्षम है। यह ग्रन्थ आदर्श प्रकरण ग्रन्थ के समान भारतीय दर्शन के तत्कालीन सारगर्भित उद्देश्यों की विवेचना करता है। फलतः यह ग्रन्थ तुलनात्मक एवं विवेचनात्मक भी है।

---

१. तत्त्वचिन्तामणि प्रत्यक्षखण्ड पृ. ८३९-३०

२. महाविद्याविडम्बन पृ. ७४, ७९, १०९

३. चित्सुखी पृ. १८३
४. अन्यइच्छानयतत्त्वबोध पृ. ६६ (प्रयाग)
५. न्यायसिद्धान्तमञ्जरी (History of Nyāya of Mithilā p. 63)
६. सप्तपदार्थी पृ. ३
७. हेतवे जगतामेव संसारार्णवसेतवे।
प्रभवे सर्वविद्यानां शम्भवे गुरवे नमः। सप्तपदार्थी पृ. - १
८. प्रमितिविषयाः पदार्थाः। सप्तपदार्थी पृ.-२
९. सप्तपदार्थी पृ. - ३
१०. सप्तपदार्थी पृ. - ५
११. सप्तपदार्थी पृ. - ६३, ११, १३७
१२. सप्तपदार्थी पृ. - ८८, ८९
१३. वही पृ. - ९१, १२, ९२
१४. वही पृ. - ९२
१५. वही पृ. - ९३
१६. वही पृ. - ६३
१७. प्रशस्तपादभाष्य पृ. - २६
१८. तर्कसंग्रह पृ. - ३१
१९. सप्तपदार्थी पृ. - ६३
२०. वही पृ. - ६४
२१. प्रशस्तपादभाष्य पृ. - २२
२२. मानमनोहर पृ. - १९
२३. सप्तपदार्थी पृ. - ६४
२४. सप्तपदार्थी पृ. - ६४
२५. सप्तपदार्थी पृ. - ६७
२६. सप्तपदार्थी पृ. - १८
२७. सप्तपदार्थी पृ. - ६६
२८. वही पृ. - १८
२९. वही पृ. - १८
३०. वैशेषिक दर्शन में पदार्थ निरूपण पृ. - १७४
३१. सप्तपदार्थी पृ. - ७०
३२. वही पृ. - ६८
३३. वही पृ. - ५६
३४. वही पृ. - ६
३५. वैशेषिक दर्शन में पदार्थ निरूपण पृ. - २८३
३६. शोधप्रबन्ध भूपेन्द्र कु० राठौर पृ. - ३७
३७. सप्तपदार्थी पृ. - ११६, ११७
३८. शोधप्रबन्ध भूपेन्द्र कु० राठौर पृ. - ३७
३९. वही पृ. - ३७

४०. वही पृ. - ३७
४१. सप्तपदार्थी पृ. - ५०
४२. सप्तपदार्थी पृ. - ११९ - १२२
४३. शोधप्रबन्ध भूपेन्द्र कु० राठौर पृ. - ३९
४४. सप्तपदार्थी पृ. - ५८
४५. वही पृ. - ७
४६. वही पृ. - ८३
४७. वही पृ. - ५८
४८. वही पृ. - ७
४९. वही पृ. - ८४
५०. वही पृ. - ४२
५१. वही पृ. - ६०
५२. वैशेषिक दर्शन में पदार्थ निरूपण पृ. - ४९५
सप्तपदार्थी पृ. - ८
५३. वही पृ. - ६१, १४३, ९
५४. सप्तपदार्थी पृ. - ६२
५५. वही पृ. - १०, ४३
५६. वही पृ. - ४९
५७. वही पृ. - १५२
५८. वही पृ. - १५३

# मथुरा प्रसाद दीक्षित के सुभाषितों में समकालीनता

अजयकुमार मिश्र

मथुराप्रसाददीक्षितस्य सुभाषितानि भारतीयपरम्परा उपस्थापयन्ति पाश्चात्त्यशासनस्य विरुद्धं जनमानसं जाग्रति। एतैः सुभाषितानां परिभाषैव समसामयिकतामाश्रित्य परिवर्त्यमाना दृश्यते। विविधोदाहरणैः दीक्षितस्य सुभाषितानां समसामयिकतां प्रमाणयति लेखकोऽस्मिन् प्रस्तावे।

ग्लोबलाईजेशन के टाइफून के खिलाफ़ समसामयिक संस्कृत की जीवंतता को उजागृत करने के लिए ओझल साहित्यकारों को समुचित रूप से प्रकाश में लाना ही होगा। पाश्चात्य भाषाविद् डेल्जी ने भी अपनी पुस्तक लांग्येजैज़ इन डेंजर में अपनी-अपनी भाषा को जानने और उनकी हिफ़ाजत करने की जो वकालत की है उसे नज़रअंदाज नहीं किया जाना चाहिए। अन्यथा संप्रेषणीयता की विविध बारीकियों से समृद्ध अलास्का के मूलवासियों की भाषा एयाक जैसा माहौल बनाने की कोशिश की जा सकती है, क्योंकि जैसे-जैसे अलास्का में गोरी हुकूमत ने अपना सिक्का जमाना शुरू किया और वहाँ के लोगों ने पूँजीवादी शैली की जीवनपद्धति को गले लगाना शुरू किया वैसे-वैसे ही ग्रामीण मछुआरों की यह एयाक भाषा अपने वजूद को खोते हुए मृतभाषा की कोख़ में समाती चली गयी। जबकि उस इलाके के स्प्रूस नामक पेड़ की फुनगी से लेकर इनके जड़ों तक के अंगों-प्रत्यंगों तथा उनसे प्राप्त संसाधनों से जुड़े शब्द-संपदाओं की क़ाफ़ी प्रचुरता थी। इस भाषा के पास ताजा तथा जमी बर्फों के विविध प्रकारों के नामों का भी लोक-प्रयोग था। साथ ही साथ बर्फ के पिघलने पर जूतों पर लिपटने वाले चिपचिपे कीचड़ के लिए भी विशेष शब्द-संधान था। लेकिन उस लोकसंस्कृति की भाषा की जीवंतता का अब कहीं कोई सवाल ही नहीं। लेकिन संस्कृत भाषा पुष्कल और अभ्यर्हरणीय शब्द-संपदाओं की अनुपम थाती है और इसकी गागर में सागर रूपी सटीक संप्रेषणीयता की इसी अचूक वैज्ञानिकता को आज संगणक विज्ञान भी दाद दे रहा है। विश्व के ख्यातिप्राप्त विज्ञान संस्थान नासा ने तो

संस्कृत-शब्दों के विपुल पर्यायों को लेकर अनुसंधानात्मक पहल की ओर भी कदम बढ़ाया है। इस भाषा का साहित्य तो पूरी दुनिया के मानव-जीवन, दर्शन तथा इनके संसाधनों से जुड़ी अकूत खजाना का ऊर्जागृह है। अतः संस्कृत भाषा की स्थिति एयाक की तरह तो कदापि नहीं हो सकती। लेकिन आज की सूचना प्राद्यौगिकी तकनीक के दौर में विज्ञापन/प्रचार के बल पर किसी भी चीज़ को झुठलाया जा सकता है, क्यों न वह थोड़े समय के लिए ही हो। अत: यह ज़रूरी है कि संस्कृत भाषा के आधुनिक साहित्य की जीवंतता को लेकर 'भेड़िया आया भेड़िया आया' रूपी जो मृत भाषा का अफवाह फैलाया जा रहा है, उससे नितान्त रूप में निजात पाने की ज़रूरत है। क्योंकि इतिहास और संस्कृति के बीच अन्योन्याश्रय संबंध होता है जिसका समन्वित कड़ी के रूप में साहित्य भी अपनी एक महत्त्वपूर्ण भूमिका अदा करता है। लेकिन दुर्भाग्यवश हिन्दुस्तान के आधुनिक इतिहास के निर्माण में हिंदी, बांग्ला तथा अन्य भारतीय भाषाओं की सामग्रियाँ पढ़ने को तो मिलती हैं। लेकिन सुधीर चंद्र (लिटरेचर एंड सोसल कॅनसेस्सनेस इन क्लोनियल इंडिया, आक्सफोर्ड यूनीवर्सीटी प्रेस, दिल्ली, १९९२) सदृश जाने माने सांस्कृतिक इतिहासकारों के पास आधुनिक संस्कृत-साहित्य की सामग्रियाँ हाथ नहीं लग सकी हैं।

न केवल पाश्चात्य अपितु कुछ भारतीय विद्वानों के खेमों से भी यह आवाज़ उठी है कि आज संस्कृत की सर्जना मृतप्राय: साहित्य के कटघरे में खड़ी है। लेकिन व्यावसायिक शिक्षा के धक्का-मुक्की में न केवल संस्कृत-साहित्य अपितु कमोबेश सभी अव्यावसायिक भाषाओं और उनके साहित्यों का सामान्य पाठकों की उदासीनता का शिकार बनना लाजिमी रखता है। लेकिन यह भी ध्यान रहे कि साहित्यिक बाज़ार के क्षितिज पर उदासीनता का मँडराता यह बादल तत्कालीनता की ही घटा लिए है और समय आते ही श्याम मिथक की यह घटा अपने आप फट भी जायेगी। ग़ौरतलब़ है कि प्रौद्योगिकी विज्ञान तथा स्वास्थ्य विज्ञान की जगह इन दिनों मैनेजमेंट और संगणक विद्याओं का ही माहौल समय के साथ गर्म है। साहित्य किसी भी समाचार पत्र/मीडिया का विकल्प नहीं हो सकता है। यह तो इनके लिए संसाधन का काम करता है। साहित्य तो इतिहास की संस्कृति के निर्माण/पुनर्निर्माण में ठोस साक्ष्यों का आधार होता है और अख़बार आदि अपना तात्कालिक अंजाम देकर फिर नई ख़बर के फिराक में लग जाता है। आज भौतिक उत्थान के महाकुंभ में व्यावसायिक शिक्षा की गोताखोरी की बेशुमार भीड़ है। लेकिन समय के साथ नये व्यावसायिक माँग के सामने इन आयामों के रूझान का रंग भी फीका ही पड़ जाएगा। जीवन और इसके समसामयिक माँगों के शोर को साहित्य/संगीत ही तो मांझता है। अन्यथा जीवन

का अन्तः सौन्दर्य ही खतरे में पड़ जायेगा। सुभाषित वचन, सूक्तावली तो अपने साहित्य के मूल कथ्य तथा भावाभिव्यक्ति को सार रूप में कहने के लिए एक सख़्त डीवाइस का काम करते हैं। मथुरा प्रसाद दीक्षित की सूक्ति भारतीय परंपराओं/मान्यताओं के उपस्थापन के साथ-साथ समसामयिक सरोकारों तथा ब्रितानी हुकूमत के खिलाफ़ भी बड़े मारक और मन को बौखला देने वाली सुभाषित लस्तकों का सृजन है। इससे सुभाषित वचन की परिभाषा भी समसामियकता के साथ बदलती नज़र आती है। इससे तस्दीक होता है कि आज की संस्कृत अपनी भाषा तथा साहित्य में समसामयिकता का पुट डालकर अपनी जीवंतता के नैन्तर्य को महफूज बनाये रखने में सर्वथा सक्षम है।

विश्व के प्रथम लिखित साहित्य के रूप में वेदों की तो सर्वमान्यता है ही और यह भी सच्चाई है कि किसी भी सामान्य संस्कृत पाठक को इसका एहसास ज़रूर होगा कि वेद, रामायण, महाभारत जितना अतीत में मंथन के विषय रहे हैं आज भी उतना ही गवेषकों के लिए चिंतन के विषय बने हुए हैं। यहाँ यह भी साफ़ कर देना ठीक ही होगा कि संस्कृत के कवि/लेखक निरन्तर भारतीय उपजीव्य, प्रतिनिधि काव्यों, महाकाव्यों में समसामयिकता के भाव-संचार के साथ निरन्तर अपनी सर्जना के दौर में सर्वथा संलग्न हैं। मथुरा प्रसाद दीक्षित ने भी जहाँ अपने राष्ट्रीय, पौराणिक तथा दार्शनिक नाटकों में इन उपजीव्यों को अपना बिम्ब बनाया है वहीं अंग्रेज़ी हुकूमत से जूझते भारतीय जनमानस की मनोव्यथा,. आशा निराशा और सुख दुःख-अनुभूति का बड़ा ही जीवंत अंकन प्रस्तुत किया है। भारतविजय तथा गांधिविजय नाटकों में सुभाषित वचनों के बदलते तेवर और उनमें उत्कट राष्ट्रीय भावनाओं को बड़े साकार रूप में पढ़ा जा सकता है। भारतमाता अंग्रेज़ों को यमराज के यहाँ भेजने की चेतावनी देती हुई कहती हैं– अपकारस्य कर्तारमुपकारविलोपकम्। त्वां चपेटाप्रहारेण यमालयमहं नये। (स.अ., पृ. १७७)। उसी प्रकार लोकमान्य तिलक के कथन में उनकी उग्रवादी मानसिकता की झलक स्पष्टतः देखी जा सकती है क्योंकि उनके हिसाब से जो थप्पड़ मारे, उसका प्रतीकार डंडे से करना चाहिए – चपेटयोपहन्याद्यस्तस्य दण्डैः प्रतिक्रिया। (भारतविना, ष.अ., पृ. १४६)। इस उग्र राष्ट्रवादी स्वर में तल्ख़ी राष्ट्रीय सुभाषित वचन के नये अंदाज का तेवर पढ़ा जा सकता है।

किसी भी भाषा की सुभाषित या सूक्ति-वचन अपने साहित्य के संस्कारों तथा अपनी भाषा-भाषियों के विचारों को समझने-समझाने के लिए बड़ा ही ठोस का अंतःसाक्ष्य हो सकता है। यही कारण है कि जो संस्कृत भाषा में ग्रथित सामाजिक, राजनैतिक, धार्मिक तथा समसामयिक आयामों को खोजना चाहते हैं

उन्हें संस्कृत की सुभाषितावली पर ध्यान देना ही होगा। इस प्रसंग में भारतीय इतिहास के आइरन हिस्ट्री के जन्मदाता विख्यात गणितज्ञ डी.डी. कौशाम्बी का संस्कृत-सुभाषितों के प्रति आकर्षण की बात नहीं भूलनी चाहिए, जिसका जिक्र सुभाषितरत्नभण्डागार के परिचय में एन.के. आचार्य ने किया है। ग़ौरतलब़ है कि भाषा-वैज्ञानिक अध्ययन की दृष्टि से भी इन सूक्तिवचनों, कहावतों, मुहावरों का मूल्यांकन काफ़ी मायने रख सकता है। यदि संस्कृत की इसकी भगिनी-भाषाओं के साथ तुलनात्मक अध्ययन किया जाय तो इससे न केवल संस्कृत भाषा के उत्तरोत्तर सांस्कृतिक/भाषिक सरोकारों का अन्वेषण किया जा सकता है, बल्कि इसके समकालीन भाषाओं तथा साहित्यों के भी अंदरूनी तार खोजे जा सकते हैं। यहाँ यह भी साफ़ करना ज़रूरी है कि लोगों के बीच सामान्यतः यही अवधारणा बन गयी है कि कई देशी तथा विदेशी भाषाओं पर संस्कृत का ही प्रभाव है। लेकिन यह भी बड़ा हकी़क़तभरा तथ्य है कि बींसवीं शताब्दी में भारतीय साहित्य के अनेक शब्दों को भी संस्कृत भाषा में पचाया गया है जो यथार्थ भाषिक मेल-जोल के साथ-साथ इस बात की भी पुष्टि करता है कि संस्कृत भाषा अपनी संप्रेषणीयता की खुशबू में हिन्दुस्तानी अदबों के शब्द-गुच्छ के गूँथने में कहीं कोई कोताही नहीं करनी चाहती है। शब्द-संपदा की यह लेन-देन की संस्कृति निश्चित रूप से संस्कृत भाषा को समसामयिक तथा तरोताजा बनाती नज़र आती है। इस सिलसिले में मुहावरों, सूक्तियों की परिपाटी भी इसकी ताजगी में और इज़ाफ़ा ही करती है तो यह सवाल कहाँ से उठता है कि समसामयिक संस्कृत और इसकी भाषा तथा साहित्य की ऊर्जस्विता आज धूमिल है? इस मामले में दैनिक अख़बार टाइम्स आफ इंडिया (संस्कृत सिम्पलीफाई इटसेल्फ, चंदन शर्मा, दिल्ली २१ अगस्त २०००) की ख़बर भी पढ़ी जा सकती है जिसमें मैंने भी संस्कृत की जीवंतता को लेकर कुछ पक्षों को उठाने का भरसक प्रयास किया है। श्री एन.आर. आचार्य ने भी सूक्ति-वचनों को महत्त्व दिया है।[१]

सामान्यतः संस्कृत भाषा के क्लासिकल ग्रंथों के विषय में भी यही अवधारणा है कि इसमें ही सुभाषित वचनों या श्लोकों की थाथी सन्निहित है। ऐसे विचारों को क्यों न मान्यता मिले, क्योंकि भारतीय संस्कृति का चिंतन और आम जनजीवन पर संस्कृत भाषा के क्लासिकल तेवर आदि का इतना गहरा और व्यापक प्रभाव व्याप्त है कि उनके आकर्षण तथा अनुचिंतन के नॉस्टॉल्जिया से बाहर हम निकल ही नहीं पाते हैं। ध्यातव्य है कि हिन्दू धर्म मात्र धर्म ही नहीं अपितु जीवन शैली का उत्तरोत्तर गुणात्मक विकास भी है। यही कारण है कि इस संस्कृति में जितना आस्तिक दर्शन को महत्त्व दिया गया है उतना ही चार्वाक जैसे नास्तिक मतों को भी तरजीह दी गयी है। विचारों का यही समन्वित मंथन और

सृजन हिन्दू धर्म की कालजयिता को हमेशा प्राणवान बनाये रखता है। यहाँ नोबल पुरस्कार विजेता और विख्यात अर्थशास्त्री अमर्त्य सेन का विचार भी कोई कम महत्त्व का नहीं है जिसमें उनका मानना है कि हिन्दू-मुस्लिम एकता की बात कोई आकस्मिक घटना नहीं थी बल्कि यह भारतीय संस्कृति को एकीकरण की एक स्थायी रूझान वाली थी।[२] उसी प्रकार लिशवेथ लिट्रप (Lisbeth Littrup) का भी मानना है कि आज के साहित्य में सांप्रदायिक सद्भाव और विवेक भाव को उचित स्थान दिया गया है।[३] इसमें कोई शक नहीं कि इस गुणात्मक रूझान के पीछे यूरोप के पुनर्जागरण का भी तत्कालीन प्रभाव रहा हो।

अत: संस्कृत के क्लासिकल ग्रंथों में संन्निहित सुभाषित वचनों के अध्ययन के अलावा इसकी समसामयिक रचनाओं में ग्रथित सूक्तियों को भी उजागृत करने की बड़ी आवश्यकता है। इसलिए भी कि इससे संस्कृत भाषा की सूक्तियों के विविध दृष्टियों से गवेषणा के समालोचनात्मक नज़रिए में नयापन भी आएगा। साथ ही साथ संस्कृत भाषा के आधुनिक काल खंड से जुड़े संस्कृत भाषा के मृतप्राय: होने की जो मान्यता की घुड़दौड़ इस भाषा और साहित्य की पहचान को ही रौंदने के फिराक में लगी है, उसे इस नयी पहल से कम से कम इसका तो एहसास होगा ही कि संस्कृत भाषा अपनी प्राचीन तथा मध्यकालीन समसामयिकता के फलसफे को अपने शब्दों में गूँथती हुई आज भी बड़े जीवंत सुभाषितों के रूप में पुष्पित एवं प्रफुल्लित है। अत: संस्कृत भाषा के सामाजिक, राजनैतिक या धार्मिक सरोकारों की अग्नि कुण्ड में जो पाश्चात्य (कुछ भारतीय विद्वान् भी) चिंतनों की राख़ का ढेर जमा किया जा रहा है उसकी भी थोड़ी सफाई की जा सके।

मथुरा प्रसाद दीक्षित के रूपकों के सुभाषित वचनों के आकलन से भान होता है कि इनकी सूक्तियाँ प्राचीन परंपरा तथा आधुनिक संदर्भों का बड़ा ही ललित, सरल तथा मनोहारी समन्वित भावनाओं का प्रतिनिधि करती हैं जिनमें जहाँ वेद, पुराण, धर्मशास्त्रीय मूल्यों के सहकारी भाव का समावेश है, वहीं समसामयिक संस्कारों, मान्यताओं, रीति-रीवाजों, अत्युत्कट राष्ट्रीयता तथा सत्ता प्रतिरोधी मारक स्वरों के साथ-साथ कई समकालीन ज्वलन्त समस्याओं की भी बड़े तल्ख़ी तेवरों की गूँज विस्फारित है। इन अनूठे सुभाषित वाक्यों में भाव की अतिरंजित मर्यादा के पलड़े के भारीपन की जगह यथार्थ और कटु सत्य के ही भार का अधिक दबाव है। इसमें संस्कृत भाषा पर लगे दरबारी संस्कृति के आरोप की जगह इसके जनमानस से जुड़ी प्राणवत्ता की भी सिद्धि होती है।

